16. उपकरण के चलने पर उसका ढक्कन या बाहरी सतह गरम हो सकते हैं।
17. उपकरण में बहुत ज्यादा खाद्य सामग्री या बहुत बड़े आकार के धातु के बर्तन न डालें, क्योंकि इससे आग या बिजली का झटका लगने का खतरा हो सकता है।
18. इसे किसी खुरदरी वस्तु या झाँवें से रगड़कर साफ न करें। इनसे पैड खराब हो सकता है और उसके टुकड़ों के इलेक्ट्रिक पार्ट के संपर्क में आने पर बिजली का झटका लगने का खतरा हो सकता है।
19. बहुत अधिक गरम होने पर, ट्रे को निकालते समय या चिकनाई हटाते समय अत्यंत सावधानी बरतें।
20. उपकरण का उपयोग करते समय उसका ढक्कन या बाहरी सतह गरम हो सकते हैं।
21. इस उपकरण को ऑफ करने के लिए, सभी नियंत्रण बटनों को "O" की स्थिति पर सेट करें।
22. यह उपकरण संवेदी, अपाहिज, या कम मानसिक क्षमता अथवा अनुभवहीन और कम ज्ञान वाले व्यक्तियों (बच्चों सहित) द्वारा उपयोग किए जाने के लिए नहीं है, बशर्ते कि वह इस उपकरण का इस्तेमाल किसी की देखरेख में कर रहे हों या उनकी सुरक्षा के जिम्मेदार व्यक्ति द्वारा उन्हें उपकरण के इस्तेमाल करने के निर्देश दिए गए हों। बच्चे इस उपकरण के साथ न खेलें, इसका ध्यान रखें।
23. बच्चों के आस–पास या बच्चों, अथवा असमर्थ व्यक्ति द्वारा उपकरण को इस्तेमाल करने पर बहुत ही देखरेख की आवश्यकता है।
24. निर्देशों में यह स्पष्ट होना चाहिए कि उपकरणों को किसी बाहरी टाइमर या किसी और रिमोट–कंट्रोल सस्टम के माध्यम से चलाने के निमित्त नहीं बनाया गया है।
25. यह उपकरण घरेलू या उसी तरह के उपयोग के उद्देश्य से बनाया गया है जैसेः दुकानों, कार्यालयों और अन्य कार्य क्षेत्रों में कर्मचारियों के लिए बनी पेन्ट्री में, फार्म हाउस, मोटल और अन्य रिहायशी प्रकार के परिवेश।

यह उपकरण केवल घरेलू उपयोग के लिए है।

# इन निर्देशों को ध्यान मे रखें

शॉर्ट पॉवर सप्लाई कॉर्ड (छोटी लम्बाई की बिजली की तार) निर्देश

तार की लम्बाई कम रखी गई है ताकि उसके उलझने या उससे उलझ कर गिरने का खतरा ना हो। एक्सटेंशन कॉर्ड का उपयोग किया जा सकता है, यदि उसका इस्तेमाल करते समय सावधानी बरती जाए। यदि एक्सटेंशन कॉर्ड का इस्तेमाल करना है तो कॉर्ड की इलेक्ट्रिकल रेटिंग कम से कम उपकरण की इलेक्ट्रिकल रेटिंग जितनी होनी चाहिए। एक्सटेंशन कॉर्ड को समेट कर रखें ताकि यह काउंटर पर या टेबल से लटकती हुई न दिखाई दे, नहीं तो बच्चे इसे खींच सकते हैं या गलती से उसमें अटकने से गिर सकते हैं।

# उपकरण का विवरण

1. टेम्परेचर सेलेक्टर (तापमान का चयन करने के लिए) नॉब
2. फंक्शन सेलेक्टर (फंक्शन का चयन करने के लिए) नॉब
3. टाइमर सेलेक्टर (समय का चयन करने के लिए) नॉब
4. पॉवर लाइट
5. दोहरी रैक स्थितियाँ
6. दो बाहर निकाली जाने योग्य वॉयर रैक
7. बेकिंग पैन
8. ब्रॉइल रैक (रैक जिसमें ऊपर से आ रही ताप से खाना पकता है)
9. रोटिस्सेरी–स्पिट
10. स्पिट फोर्क्स
11. थंब स्क्रू
12. स्पिट माउंटिंग ब्रैकेट्स
13. इंटिरियर लाइट (आंतरिक लाइट)
14. क्रंब ट्रे
15. ईजी क्लीन इंटिरियर वॉल्स (आसानी से साफ की जाने वाली आंतरिक दीवारें)
16. ग्लास डोर (काँच का दरवाजा)

# आपके टोस्टर ओवन के बारे में जानकारी

1. टेम्प्रेचर सेलेक्टर नॉब – थर्मोस्टैट डायल को वांछित तापमान पर समायोजित करें (चित्र 1 देखें)।
2. फंक्शन सेलेक्टर नॉब – कुकिंग फंक्शन (खाना पकाने का फंक्शन) का चयन करने के लिए डायल को समायोजित करें (चित्र 2 देखें)।
3. टाइमर सेलेक्टर नॉब – डायल को वांछित कुकिंग टाइम (खाने को पकाने में लगने वाला समय) पर समायोजित करें (चित्र 3 देखें)।
4. पॉवर लाइट – यह लाइट सूचित करती है कि ओवन को विद्युत आपूर्ति से जोड़ दिया गया है और उसे गरम करना शुरू करने के लिए टाइमर सेट कर दिया गया है।
5. क्रंब ट्रे – गिरी हुई खाद्य सामग्री और उसके चूरे को इकट्ठा करती है। बाहर निकालकर इसे आसानी से साफ किया जा सकता है।
6. ग्लास डोर – इसके माध्यम से आप खाने को पकाते समय उसे देख सकते हैं।
7. ईजी क्लीन इंटिरियर वॉल्स – आसानी से सफाई करने की सुविधा देती हैं।
8. बेकिंग पैन – बेकिंग संबंधी अपनी सभी आवश्यकताओं को पूरा करने के लिए इसका उपयोग करें।
9. दो वायर रैक और दोहरी रैक स्थितियाँ – एक अतिरिक्त सुविधा जो तरह–तरह का खाना पकाने में मदद करती है।
10. रोटिस्सेरी–स्पिट – रोटिस्सेरी शैली का खाना पकाना सक्षम करती है।
11. इंटिरियर लाइट – खाना पकाते समय उसका निरीक्षण करने में मदद करती है।

चित्र 1 चित्र 2 चित्र 3

# अपने टोस्टर ओवन का पहली बार उपयोग करते समय उसे तैयार करना

यदि आप अपने टोस्टर ओवन का उपयोग पहली बार कर रहे हैं, तो यह सुनिश्चित करें:

- ओवन पर लगे हुए किसी भी प्रकार के स्टिकर्स को हटाएँ।
- ओवन डोर खोलें और टोस्टर ओवन के अंदर रखे सभी मुद्रित दस्तावेजों और कागज को बाहर निकालें।
- रैक, ट्रे, और पैन को गरम पानी, थोड़े से बरतन धोने के साबुन और मुलायम स्पंज या पैड से साफ करें।
- यूनिट के मुख्य भाग को पानी में न डालें।
- इस्तेमाल करने से पहले यूनिट को अच्छी तरह से सूखा लें।
- टोस्टर ओवन के लिए उपयुक्त स्थान का चयन करें। इसे रखने का स्थान सपाट काउंटर पर खुले क्षेत्र में होना चाहिए जहाँ से प्लग इलेक्ट्रिक आउटलेट में आसानी से पहुँच सके।
- टोस्टर ओवन को एक उपयुक्त इलेक्ट्रिक आउटलेट में लगाएँ।

हीटिंग तत्वों को कुशलता से काम करने और एक सटीक तापमान को बनाए रखने के लिए डिजाइन किया गया है। हो सकता है तत्व आपको जलते हुए दिखाई न दें, हालाँकि वे सुचारु रूप से कार्य कर रहे होते हैं।

कृपया नोट करें – यह अनुशंसा की जाती है कि शिपिंग के दौरान बचे–खुचे निर्माण अवशेषों को हटाने के लिएइस टोस्टर ओवन को लगभग 15 मिनट के लिए 230°से. पर गरम करें।

# अपने टोस्टर ओवन का उपयोग करना

## प्री–हीट (पहले से गरम करना) फंक्शन का उपयोग करना (चित्र 4 देखें)

1. वांछित ओवन रैक स्थिति का चयन करें। ("रैक स्थिति निर्धारण" अनुभाग देखें)
2. ओवन डोर को बंद करें।
3. फंक्शन सेलेक्टर नॉब को प्री–हीट (PRE–HEAT ) " " स्थिति पर सेट करें। ऊपर और नीचे दोनों तरफ के हीटिंग तत्व कार्य करेंगे।
4. टेम्परेचर कंट्रोल नॉब को " " वांछित तापमान पर सेट करें।
5. टाइमर नॉब को " " वांछित समय पर सेट करें। ओवन को प्री–हीट करने के लिए टाइमर को 5–8 मिनट पर सेट करने की अनुशंसा की जाती है।
6. प्री–हीटिंग पूरी हो जाने पर, वांछित फंक्शन का चयन करें। और नीचे दिए गए निर्देशों का पालन करें।

चित्र 4

## बेक/वार्म फंक्शन का उपयोग करना (चित्र 5 देखें)

1. वांछित ओवन रैक स्थिति का चयन करें। ("रैक स्थिति निर्धारण" अनुभाग देखें)
2. खाद्य सामग्री को किसी एक वायर रैक पर या बेकिंग पैन में रखें।
3. ओवन डोर को बंद करें।
4. फंक्शन नॉब को BAKE/WARM (बेकध्वार्म) " " की स्थिति पर सेट करें। केवल नीचे के हीटिंग तत्व कार्य करेंगे। (तापमान को नियंत्रित करने के लिए ये हीटिंग तत्व प्रक्रियाचक्र में ऑन (ON) और ऑफ (OFF) होते रहेंगे।)
5. टेम्परेचर कंट्रोल नॉब को " " वांछित तापमान पर सेट करें।
6. टाइमर नॉब को " " वांछित समय पर सेट करें। टाइमर को 60 मिनट तक के लिए सेट किया जा सकता है और अगर आप चाहें तो आगे अतिरिक्त 60 मिनट की वृद्धि के लिए "Stay ON" पर सेट किया जा सकता है। टाइमर ऑन होने पर अंदर स्थित लाइट जल जाती है। कुकिंग का समय पूरा होते ही सिग्नल के तौर पर एक घंटी बजती है, और ओवन स्वतः ही चलना बंद हो जाता है।
7. वार्मिंग के पूरा होते ही, डोर को पूरा खोलें और ओवन दस्तानों की मदद से खाद्य सामग्री को सावधानी से बाहर निकालें।

चित्र 5

चेतावनीः पका हुआ खाना बहुत गरम हो सकता है, खासतौर से पेस्ट्री की भरावन। सावधानी बरतें।

## टर्बो कन्वेक्शन बेक फंक्शन का उपयोग करना (चित्र 6 देखें)

चित्र 6

1. वांछित ओवन रैक स्थिति का चयन करें। ("रैक स्थिति निर्धारण" अनुभाग देखें)
2. खाद्य सामग्री को किसी एक वायर रैक पर या बेकिंग पैन में रखें।
3. ओवन डोर को बंद करें।
4. फक्शन नॉब को टर्बो कन्वेक्शन बेक (TURBO CONVECTION BAKE) " " स्थिति पर सेट करें। ऊपर और नीचे दोनों तरफ के हीटिंग तत्व कार्य करेंगे और टर्बो कन्वेक्शन फैंस (पंखे) सक्रिय हो जाएँगे। (तापमान को नियंत्रित करने के लिए ये हीटिंग तत्व प्रक्रियाचक्र में ऑन (ON) और ऑफ (OFF) होते रहेंगे।)
5. टेम्परेचर कंट्रोल नॉब को " " वांछित तापमान पर सेट करें।
6. टाइमर नॉब को " " वांछित समय पर सेट करें। टाइमर को 60 मिनट तक के लिए सेट किया जा सकता है और अगर आप चाहें तो आगे अतिरिक्त 60 मिनट की वृद्धि के लिए "Stay ON" पर सेट किया जा सकता है। टाइमर ऑन होने पर अंदर स्थित लाइट जल जाती है। कुकिंग का समय पूरा होते ही सिग्नल के तौर पर एक घंटी बजती है, और ओवन स्वतः ही चलना बंद हो जाता है।
7. बेकिंग के पूरा होते ही, डोर को पूरा खोलें और ओवन दस्तानों की मदद से खाद्य सामग्री को सावधानी से बाहर निकालें।

चेतावनीः पका हुआ खाना बहुत गरम हो सकता है। सावधानी बरतें। टोस्टर ओवन को चलता हुआ छोड़कर न जाएँ।

## कन्वेक्शन बेकिंग के बारे में अक्सर पूछे जाने वाले प्रश्न

कन्वेक्शन क्या है?
उत्तरः आपके टोस्टर ओवन में एक अंतर्निर्मित पंखा है जो खाद्य सामग्री को बेहतर तरीके से पकाने और उसे एक भूरे रंग का प्रभाव देने के लिए ओवन चौम्बर में गरम हवा को परिसंचारित करता है।

मैं कनवेक्शन के लिए समय कैसे समायोजित करूँ?
उत्तरः औसतन, कनवेक्शन कुकिंग टाइम को 30%तक कम कर देगा लेकिन यह समय खाद्य सामग्री के आधार पर भिन्न–भिन्न होता है। इसलिए खाना पकाने के लिए कम कुकिंग टाइम के साथ शुरू करने का सुझाव दिया जाता है और अगर आवश्यकता पड़े तो उसमें अतिरिक्त समय जोड़ लें।

कनवेक्शन के साथ उपयोग करने के लिए सबसे अच्छे खाद्य पदार्थ कौन से हैं?
उत्तरः जब प्रायः कम समय में खाना बनाना हो, तब कनवेक्शन कुकिंग के जरिए बेक किया हुआ खाना बनाना खासतौर पर लाभदायक सिद्ध होता है क्योंकि परिसंचारी हवा ओवन के तापामन को सर्वत्र एक समान बनाए रखती है।

## ब्रॉइल फंक्शन का उपयोग करना (चित्र 7 देखें)

चित्र 7

1. वांछित ओवन रैक स्थिति का चयन करें। ("रैक स्थिति निर्धारण" अनुभाग देखें)
2. ब्रॉइल रैक को बेकिंग पैन में रखें।
3. खाद्य सामग्री को ब्रॉइलर रैक में रखें।
4. ऊपर की ओर लगभग 8 सेमी.(3–इंच) की जगह छोड़ते हुए, डोर को पहले स्तर पर बंद करें। यह ब्रॉइलिंग के दौरान पर्याप्त वायु प्रवाह सुनिश्चित करेगा।
5. फंक्शन नॉब को ब्रॉइल (BROIL) " " की स्थिति पर सेट करें। केवल ऊपर का हीटिंग तत्व कार्य करेगा। (तापमान को नियंत्रित करने के लिए ये हीटिंग तत्व प्रक्रियाचक्र में ऑन (ON) और ऑफ (OFF) होते रहेंगे।)
6. टेम्परेचर कंट्रोल नॉब को " " वांछित तापमान पर सेट करें।
7. टाइमर नॉब को " " वांछित समय पर सेट करें। टाइमर को 60 मिनट तक के लिए सेट किया जा सकता है और अगर आप चाहें तो आगे अतिरिक्त 60 मिनट की वृद्धि के लिए "Stay ON" पर सेट किया जा सकता है। टाइमर ऑन होने पर अंदर स्थित लाइट जल जाती है। कुकिंग का समय पूरा होते ही सिग्नल के तौर पर एक घंटी बजती है, और ओवन स्वतः ही चलना बंद हो जाता है।
8. ब्रॉइलिंग समय के दौरान लगभग बीच के समय में खाद्य सामग्री को पलटें।
9. ब्रॉइलिंग के पूरा होते ही, डोर को पूरा खोलें और ओवन दस्तानों की मदद से खाद्य सामग्री को सावधानी से बाहर निकालें।

चेतावनी: टोस्टर ओवन को चलता हुआ छोड़कर न जाएँ।

## टोस्ट फंक्शन का उपयोग करना (चित्र 8 देखें)

चित्र 8

1. वांछित ओवन रैक स्थिति का चयन करें। ("रैक स्थिति निर्धारण" अनुभाग देखें)
   नोट: विभिन्न प्रकार की ब्रेड के लिए भिन्न–भिन्न सेटिंग की आवश्यकता होती है।लाइटर ब्रेड और वॉफल बनाने के लिए लाइटर सेटिंग की आवश्यकता होती है। डार्कर ब्रेड, मफिन, और इंग्लिश मफिन बनाने के लिए डार्कर सेटिंग की आवश्यकता होती है।
2. खाद्य सामग्री को वायर रैक पर लगाएँ।
3. फंक्शन नॉब को टोस्ट (TOAST) " " की स्थिति पर सेट करें। ऊपर और नीचे दोनों तरफ के हीटिंग तत्व कार्य करेंगे। (तापमान को नियंत्रित करने के लिए ये हीटिंग तत्व प्रक्रियाचक्र में ऑन (ON) और ऑफ (OFF) होते रहेंगे।)
4. टेम्परेचर कंट्रोल नॉब को टोस्ट (TOAST) " " की स्थिति पर सेट करें।
5. टाइमर नॉब को " " वांछित टोस्ट सेटिंग पर सेट करें।
6. टोस्टिंग के पूरा होते ही, डोर को पूरा खोलें और ओवन दस्तानों की मदद से खाद्य सामग्री को सावधानी से बाहर निकालें।

चेतावनी: पका हुआ खाना बहुत गरम हो सकता है। सावधानी बरतें। टोस्टर ओवन को चलता हुआ छोड़कर न जाएँ।

## रोटिस्सेरी फंक्शन का उपयोग करना (चित्र 9 देखें)

चित्र 9

1. चिकन, टर्की, या अन्य खाद्य जिसे आप रोटिस्सेरी–स्पिट पर बनाना चाहते हैं, रखें। खाद्य को स्पिट के बीच में रखने के लिए दो स्पिट फोर्क का उपयोग करें। स्पिट फोर्क को कसने के लिए दो स्पिट स्क्रू का उपयोग करें। (चित्र 1 देखें)।
2. ओवन के अंदर स्पिट माउंटिंग ब्रैकेट्स पर रोटिस्सेरी स्पिट रखने के लिए स्पिट होल्डर का उपयोग करें।
3. रोटिस्सेरी को उपयुक्त स्थान पर रखने के बाद, स्पिट होल्डर उपकरण को हटा दें और ओवन डोर को बंद कर दें।
4. फंक्शन नॉब को रोटिस्सेरी (ROTISSERIE) " " की स्थिति पर सेट करें। केवल ऊपर का हीटिंग तत्व कार्य करेगा और रोटिस्सेरी मोटर सक्रिय हो जाएगी। तापमान को नियंत्रित करने के लिए ये हीटिंग तत्व प्रक्रियाचक्र में ऑन (ON) और ऑफ (OFF) होते रहेंगे।
5. टाइमर नॉब को " " वांछित तापमान पर सेट करें।
6. टाइमर नॉब को " " वांछित समय पर सेट करें। टाइमर को 60 मिनट तक के लिए सेट किया जा सकता है और अगर आप चाहें तो आगे अतिरिक्त 60 मिनट की वृद्धि के लिए "Stay ON" पर सेट किया जा सकता है। टाइमर ऑन होने पर अंदर स्थित लाइट जल जाती है। कुकिंग का समय पूरा होते ही सिग्नल के तौर पर एक घंटी बजती है, और ओवन स्वतः ही चलना बंद हो जाता है।
7. कुकिंग के पूरा होते ही, डोर को पूरा खोलें और खाद्य सामग्री को सावधानी से बाहर निकालने के लिए स्पिट होल्डर का उपयोग करें।
8. आसानी से सफाई करने के लिए ओवन में गरम तरल पदार्थ और खाद्य सामग्री के गिरने से बचाने हेतु रोटिस्सेरी फंक्शन का उपयोग करते समय सबसे नीचे के रैक में पैन को रखें।

   चेतावनीः रोटिस्सेरी–स्पिट, स्पिट फोर्क, स्क्रू और तैयार खाद्य सामग्री अत्यधिक गरम हो सकते हैं। सावधानी बरतें। टोस्टर ओवन को चलता हुआ छोड़कर न जाएँ।

# रैक स्थिति निर्धारण

बहुत सी विभिन्न प्रकार की खाद्य सामग्री रखने के लिए, ओवेन में दो रैक स्थितियाँ हैं (चित्र 10 देखें)

चित्र 10

रैक की स्थिति खाद्य के आकार और वांछित भूरेपन पर निर्भर करेगी। रैक को निकालने से पहले यूनिट को ठंडा होने दें।
कृपया नोट करें – परिणाम में बढ़िया टोस्ट और पिज्जा पाने के लिए, रैक को ऊपरी रैक स्थिति पर रखें।

# अपने टोस्टर ओवन को साफ करना

अपने टोस्टर ओवन को साफ करने से पहले उसका प्लग हटाएँ और उसे ठंडा होने दें। साफ करने के लिए, इसे गीले कपड़ेसे पोंछें। पानी में न डालें। केवल सौम्य, साबुन के पानी का उपयोग करना सुनिश्चित करें। सफाई के लिए उपयोग किए जाने वाले खुरदरे पदार्थों, स्क्रबिंग ब्रश और रासायनिक पदार्थों से इस यूनिट पर लगी परत (कोटिंग) खराब हो जाएगी। क्रंब ट्रे पर खाद्य सामग्री के गिरे हुए चूरे या टुकड़ों के जमाव से बचने के लिए उसे थोड़े– थोड़े समय पर खाली करते रहें। टोस्टर ओवन के रैक डिशवॉशर सुरक्षित हैं (केवल डिश वॉशर के शीर्ष पर)।

# टोस्टर ओवन को सुरक्षित रखना

उपकरण को उठाकर रखने से पहले उसे पूरी तरह से ठंडा होने दें। यदि टोस्टर ओवन को एक लंबी अवधि के लिए उठाकर रखना है, तो सुनिश्चित कर लें कि टोस्टर ओवन साफ है और उसमें खाद्य सामग्री का कोई भी कण लगा न रह गया हो। टोस्टर ओवन को किसी सूखे स्थान जैसे टेबल पर या काउंटर के ऊपर या अलमारी में रखें। अनुशंसित स्वच्छता के अतिरिक्त, उपयोगकर्ता द्वारा किसी और रखरखाव की आवश्यकता नहीं है।

| मददगार युक्तियाँ/समस्या निवारण | | |
|---|---|---|
| **समस्या** | **संभावित कारण** | **समाधान** |
| • अधिक पकी हुई/कम पकी हुई खाद्य सामग्री। | • अनुचित टेम्परेचर या टाइम सेटिंग।<br><br>• रैक का स्थापन। | • आपको समय और तापमान अपनी इच्छानुसार समायोजित करना होगा।<br>• क्योंकि आपका यह ओवन आपके नियमित ओवन से छोटा है, इसलिए यह जल्दी गरम होगा और सामान्यतः खाना कम समय में खाना पकाएगा।<br>• "रैक निर्धारण" अनुभाग देखें। रैक को खाद्य प्रकार के आधार पर समायोजित करने की आवश्यकता पड़ सकती है। |
| • जलने की गंध। | • ओवन में, हीटिंग तत्वों और क्रंब ट्रे में खाद्य सामग्री का जमा होना। | • "अपने टोस्टर ओवन को साफ करना" अनुभाग देखें। |
| • ओवन ऑन नहीं होता। | • यूनिट का प्लग नहीं लगा हुआ।<br><br>• टाइमर को 20 मिनट के निशान के आगे नहीं सेट किया गया है। | • टोस्टर ओवन को एक उपयुक्त इलेक्ट्रिक आउटलेट में लगाएँ।<br>• टाइमर नॉब और टेम्परेचर नॉब को इच्छित सेटिंग पर सेट करें। टोस्टर ओवन को चलाने के लिए दोनों ऑन होने चाहिएँ। |
| • केवल एक हीटिंग तत्व ही गरम हो रहा है। | • फंक्शन सेटिंग चयन निर्धारित करती है कि कौन सा हीटिंग तत्व कार्य करेगा। | • टोस्टिंग करते समय, सुनिश्चित करें कि ओवन ब्रॉइल सेटिंग पर सेट न किया हुआ हो। |

# वारंटी

**सनबीम प्रोडक्ट्स, इंक जार्डन कंज्यूमर सॉल्यूशंस के रूप में व्यवसाय कर रही है, इसके सहयोगी व सहायक संगठन, जार्डन कंज्यूमर सॉल्यूशंस ऑफ इंडिया प्राइवेट लिमिटेड (बाद में सामूहिक रूप से "SPI" के रूप में संदर्भित) आश्वासन देते हैं कि खरीद की दिनांक से (2) दो वर्ष तक, यह उत्पाद सामग्री या कारीगरी संबंधित किसी भी दोष से मुक्त रहेगा ("वारंटी")।**
**कृप्या डीलर द्वारा साइन किए गए व स्टैम्प लगे हुए वारंटी कार्ड और कैश मेमो को यथावत् संभाल कर रखें, क्योंकि इस वारंटी के अंतर्गत किसी भी दावे के लिए इसकी आवश्यकता पड़ेगी।**

1. वारंटी के अंतर्गत अधिकार व हित आपके कानूनी अधिकारों के अलावा आपको मिलने वाले अधिकार हैं, आपके कानूनी अधिकार इस वारंटी से प्रभावित नहीं होते।
2. अवधि वारंटी के दौरान, अपनी पसंद पर SPI खराब पाए गए उत्पाद के किसी भी भाग या उत्पाद को निःषुल्क सुधारेगा या बदलेगा (या तो उस डीलर के माध्यम से जिससे उत्पाद खरीदा गया था या लोगों की पुश्टि करने के लिए कार्ड बिजनेस में सूचीबद्ध सेवा केंद्र के माध्यम से), बषर्ते किः
   – SPI को खराबी की तत्काल ही खबर की गई हो।
   – SPI उत्पाद को किसी भी तरह से बदला न गया हो या उसका दुरुपयोग न किया गया हो या SPI द्वारा अधिकृत व्यक्ति के अलावा किसी अन्य व्यक्ति ने इसे ठीक न किया हो।
3. सेकेंड हैंड उत्पाद लेने वाले किसी भी व्यक्ति को इस वारंटी के अंतर्गत कोई अधिकार प्रदान नहीं किए जाते।
4. कोई भी ठीक किए गए या बदले गए उत्पाद पर वारंटी, जिस देष में उस उत्पाद को खरीदा गया है उस देष में वारंटी की षेश अवधि के लिए, इन्हीं षर्तों पर मिलेगी।
5. .परिणामी हानि या क्षति के लिए दायित्व न तो स्वीकार किया जाता है और न ही यह अंतर्निहित है।
6. SPI की वारंटी में निम्नलिखित षामिल नहीं हैः
   क. यदि उत्पाद को अभीश्ट उपयोग के अलावा किसी अन्य तरीके से इस्तेमाल किया गया है।
   ख. यदि उत्पाद को उसके साथ आई निर्देष पुस्तिका/उपयोगकर्ता पुस्तिका के अनुसार उपयोग नहीं किया गया है।
   ग. यदि दोश अनुचित या लापरवाही से उपयोग करने के कारण हैं।
   घ. यदि उत्पाद नेषनल उत्पादनकर्ता आयातक या संबंधित व्यापारी द्वारा अधिकृत लोगों के अलावा अन्य किसी के द्वारा ठीक किया गया है।
   च. गलत विद्युत या वोल्टेज अथवा दोशपूर्ण बिजली की आपूर्ति का उपयोग।
   छ. नियमित इस्तेमाल से पुर्जों और सहायक उपकरणों में हुई मामूली तोड़–फोड़।
   ज. ग्राहक की ओर से परिवहन, दुर्घटनाओं, उत्पाद से छेड़छाड़ या उसकी लापरवाही से होने वाली क्षतियाँ।
   झ. निम्नलिखित पुर्जे/घटकः
      – गिलास कंटेनर
      – लाइट बल्ब
      – सहायक उपकरण
   ट. उत्पाद का औद्योगिक या वाणिज्यिक उपयोग।

अपषिश्ट विद्युत उत्पादों को घर के कचरे के साथ नहीं निपटाया जाना चाहिए। जहाँ सुविधाएँ मौजूद हैं, कृप्या रीसायकल करें।

# अधिकृत सर्विस सेंटर

| क्षेत्र | राज्य | शहर | नाम | पता | संपर्क व्यक्ति | संपर्क नं– |
|---|---|---|---|---|---|---|
| पूर्व | पश्चिम बंगाल | कोलकाता | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | 356, जोधपुर पार्क, कोलकाता– 700068 | सोमेश्वर बासु | (033)40012100 |
| | पश्चिम बंगाल | कोलकाता | साउदर्न सर्विसेज | 6/19A, प्रिंस अनवरशाह रोड, पोद्दार नगर, कोलकाता–700048 | सुब्रता मन्ना | (033)24729651/6548822 |
| | पश्चिम बंगाल | कोलकाता | बैषानु सर्विस केयर | 55 D, अद्यानाथ साहा रोड, लेक टाउन, नियर जया सिनेमा, कोलकाता–700048 | पियुष नंदन | (033)40664210 |
| | पश्चिम बंगाल | हावड़ा | टाइम एन सर्विस | 37&38 मोहेनाथ लेन, सालकिआ हावड़ा–711106 | तपस हाजरा | (033)65639720 |
| | पश्चिम बंगाल | हुगली | DNP एंटरप्राइज | 52, शाहगंज मेन रोड, पीओ. शाहगंज, नियर बंदेल स्टेशन, हुगली–712104 | इंद्रजीत बाग | (0)9163668360 |
| | पश्चिम बंगाल | बैरकपुर | बालाजी एंटरप्राइज | 4/E/A बरसात रोड, बैरकपुर, जिला परगना, नियर 15 नं. रेल गेट, बैरकपुर–700122 | प्रदीप कु. घोष | (033)25451224 |
| | पश्चिम बंगाल | सिलिगुड़ी | एस.डी इलेक्ट्रॉनिक्स | डेस लॉज, 138/69/57, नजरुल सरणी, आश्रमपारा, सिलिगुड़ी–734001 | अरुप डे | (0353)2526028 |
| | पश्चिम बंगाल | आसनसोल | येस सर्विस | ह्यूटन रोड, नियर महल बैंक्वेट मैरिज हॉल, आसनसोल–713301 | सरफराज अहमद | (03228) 2280029 |
| | असम | गुवाहाटी | मल्टी ट्रेक सर्विसेज | जी एस रोड, ग्राउंड फ्लोर, बोरा सर्विस स्टेशन, उलुबारी, गुवाहटी–781007 | कल्लोल दत्ता | (0361)2457296 |

# अधिकृत सर्विस सेंटर

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| उत्तर | दिल्ली | दिल्ली | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | #E–10, आर्यसमाज रोड, स्कूल रोड, उत्तम नगर, दिल्ली–1100059 | मो. खालिद परवेज | (011) 45785915 |
| उत्तर | दिल्ली | दिल्ली | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | R–32, 2nd फ्लोर, विकास मार्ग, शकरपुर, हीरा स्वीट्स के सामने, मेट्रो पिलर #46, दिल्ली–1100092 | मनजीत सिंह | (011)47754764 |
| उत्तर | दिल्ली | दिल्ली | एस टी सर्विसेज | M–131, 1st फ्लोर, गुरु हरकिशन नगर, पश्चिम विहार, नई दिल्ली– 110041 | विपिन यादव | (011) 32958438 / 45586987 |
| उत्तर | हरियाणा | गुड़गाँव | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | 4/18 A, 1st फ्लोर, लक्ष्मी गार्डन, पुलिस चौकी के पीछे, खांड्सा रोड, गुड़गाँव–122001 | करमवीर फोगात | (0124) 4073434 |
| उत्तर | हरियाणा | फरीदाबाद | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | 5–H–49, 1st फ्लोर, एन आइ टी फरीदाबाद–121001 | मनोज कुमार पनवर | (0129) 4163003 |
| उत्तर | उत्तर प्रदेश | नोएडा | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | 1st फ्लोर, पंजाब एटीएम के ऊपर, सेक्टर–22, चौड़ा मोड़ मेन रोड, ओरिएंटल बैंक ऑफ कॉमर्स के पास, राजकीय इंटर कॉलेज के सामने, नोएडा, उ.प्र– 201301 | देवेन्द्र सिंह | (0120) 4162644 |
| उत्तर | उत्तर प्रदेश | लखनऊ | स्वास्तिक कस्टमर केयर | I–1/3, SEC&H अलीगंज, केन्द्रीय भवन के पास, लखनऊ–226020 | उमाशंकर मिश्रा | (0522) 3298003 / 4102581 / 4102582 |
| उत्तर | उत्तर प्रदेश | कानपुर | शुभम इलेक्ट्रॉनिक्स | 192,मनोहर नगर बाड़ा–3, दीपशिखा गेस्ट हाउस के सामने, कानपुर–208027 | सुमन गुप्ता | (0512) 2283394 / 2602029 |
| उत्तर | उत्तर प्रदेश | आगरा | साई इलेक्ट्रॉनिक्स | 25/113, गाँधीनगर, आगरा–282003 | अजय सिंगल/ सुनील | (0562) 3297005 |
| उत्तर | हरियाणा | अम्बाला | टेली केयर | ओल्ड हॉस्पीटल रोड, बड़ा ठाकुर द्वार, पॉलीटेक्नीक के सामने, अम्बाला सिटी–134003 | देविन्दर शर्मा | (0171) 25567369 |
| उत्तर | हरियाणा | सोनीपत | सईबाबा एंटरप्राइज | हाउस नं.1510, सेक्टर–15, सोनीपत–131001 | प्रमोद शर्मा | (0130) 6411206 |
| उत्तर | हरियाणा | करनाल | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | शॉप #50, ग्राउंड फ्लोर, मायापुरी, राजीव गांधी मार्ग/राह पैलेस के पास, मीराघाटी चौक, करनाल–132001 | नीरज शर्मा | (0184) 4022201 |
| उत्तर | पंजाब | मोहाली | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | #SCF–4, बेसमेंट, द हाई लैंड सोसायटी, NAV, बलताना, जिरखपुर, मोहाली–140603 | शिव धांडा | (0176) 2652574 |
| उत्तर | पंजाब | लुधियाना | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | शॉप #18 B, ध्यान सिंह कमर्शियल कॉम्प्लेक्स, बस स्टैंड के सामने, लुधियाना–141001 | गुरबीर सिंह | (0161) 2444002 |
| उत्तर | पंजाब | जलांधर | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | EH–31, लड्डोवाली रोड, गुरुद्वारा के सामने, जलांधर–144001 | अशोक कुमार | (0181) 2221707 |
| उत्तर | पंजाब | अमृतसर | कीरट इलेक्ट्रॉनिक्स | नारायणगढ़ बाजार, शहीद भगत सिंह रोड, छेहर्ता, अमृतसर–143001 | सुखदीप/ मंत्रीतसिंह | (0183) 2450095 |
| उत्तर | हिमाचल | शिमला | सुविधा इलेक्ट्रॉनिक्स | मेहता निवास, ग्राउंड फ्लोर, हिमफीड बिल्डिंग के पास, बी सी एस, न्यू शिमला–171009 | राजेश कुमार | (0)9816457886 |
| उत्तर | हिमाचल | मांडी | कुलदीप इलेक्ट्रो केयर | नीआर एफसीआइ गोडाउन, केहांवल रोड, रामनगर, मांडी–175001 | कुलदीप सिंह | (01905) 222140 / 329574 |
| उत्तर | राजस्थान | जयपुर | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | A–79, सुभाष नगर सॉपिंग सेंटर, जयपुर–302016 | विपेन्द्र सिंह | (0141) 4035102 |

# अधिकृत सर्विस सेंटर

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| पश्चिम | महाराष्ट्र | मुम्बई | एस पी सर्विसेज. | शॉप नं.10, अब्दुल स्तार कंपाउंड, फिटवाला रोड, सतगुरु दर्शन बिल्डिंग के सामने, रेलवे स्टेशन के पास, एल्फिंस्टन रोड (प.), मुम्बई–400013 | पालसिंह पन्यारी | (022) 24326726 / 24312623 |
| | महाराष्ट्र | मुम्बई | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | प्लॉट नं. 27 / 5, पावनी चौक, मुलुंद दर्शन बिल्डिंग के सामने, मुलुन्द कॉलोनी, मुलुन्द(प.), मुम्बई–400082 | रमेश यादव | (022) 65288597 |
| | महाराष्ट्र | मुम्बई | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | शॉप नं. 1–1A, ग्राउंड फ्लोर, कीर्ति को–ऑप हाउसिंग सोसायटी, रामचन्द्र एक्स्टेंशन लेन, मूवी टाइम के पास, एवरशाइन नगर, मल्लाड़(प), मुम्बई–400064 | मुरली जोशी | (022) 65278590 |
| | महाराष्ट्र | पुणे | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | नं. 337, साई लीला, 1st फ्लोर, दत्त वाड़ी, महासोबा चौक, पुणे–411030 | साकेत दुबे | (020) 24321679 |
| | महाराष्ट्र | नागपुर | टेक्नीक सर्विसेज | खरे बिल्डिंग, हनुमान लेन, सीताबिल्डिंग, नागपुर–440012 | दिलीप पांडा | (0712) 2550076 |
| | महाराष्ट्र | चन्द्रपुर | सुविधा इलेक्ट्रॉनिक्स | नं. 1 देवी अपार्टमेंट, चर्च रोड, हनुमान नगर, टुकुम, चन्द्रपुर–442401 | सुभाष देशकर | (07172) 258966 / 256453 |
| | महाराष्ट्र | कोल्हापुर | सिकिर मोबाइल्स | 1492 सी वार्ड, लक्ष्मीपुरी, टाटा ब्रांड स्टोर के सामने, कोल्हापुर–416001 | सुकीर बाकरे | (0) 9372555011 |
| | महाराष्ट्र | औरंगाबाद | एंपरर सर्विसेज | S–5, माणिक आर्केड कालडा कॉर्नर, चौबे हॉस्पिटल के सामने चेतना नगर, औरंगाबाद–31005 | मि. विली बेंटो कोलाको | (0240) 2350606 |
| | महाराष्ट्र | नासिक | हर्षा इलेक्ट्रॉनिक्स | 3, तलक कॉम्प्लेक्स, रचना विद्यालय रोड, सहारनपुर रोड, नासिक–422002 | प्रवीन पाटिल | (0) 9422254240 |
| | गोवा | सैल्सेट | जॉली एंटर्प्राइजेस | शॉप # G–2,78 / A न्यूवेम एंक्लेव, NH–17 हाईवे, बेलोए नुवेम, सैल्सेट–403604 | जॉन गोंजैनल्वस | (0832) 2791800 |
| | गुजरात | अहमदाबाद | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | नं.37, ओम टॉवर, स्टार बाजार के पास, जोधपुर क्रॉस रोड, सैटेलाइट, अहमदाबाद–380015 | गिरिश परमार | (079) 40080485 |
| | गुजरात | बड़ौदा | उदय रेफ्रिजरेशन | G / 3 नंदनवन कॉम्प्लेक्स, आत्मा ज्योती आश्रम रोड, सिटीजन सोसायटी के पीछे, एल्लोरा पार्क, बड़ौदा | शैलेश | (0265) 6590948 |
| | गुजरात | सूरत | सद्गुरुदेव | शॉप नं. L / 6, शकुंतल कॉम्प्लेक्स, सांगवी टॉवर के पास, गुजरात गैस सर्कल के निकट, एडाजन पाटिया, सूरत–395009 | मनोज राणा | (0261) 6540417 |
| | गुजरात | राजकोट | पीसी सिस्टम्स | 4–सरदार नगर (पश्चिम), टैगोर रोड, एस्ट्रॉन सर्कल के पास, राजकोट–360001 | मनोज गोहिल | (0281) 2480479 |
| | मध्यप्रदेश | इंदौर | कूल होम रेफ्रिजरेशन | LG–70, ट्रेड सेंटर, 18, साउथ टुकोगंज, इंदौर–452001 | हुसैन अंजुम | (0731) 4076404 |
| | मध्यप्रदेश | भोपाल | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | वार्ड नं.47, गोयल विहार, ग्राउंड फ्लोर, फ्लैट नं.–जी–1, 31–सी, जोन–2, एम पी नगर, भोपाल | राम आशीष प्रसाद | (0755) 4059310 |

# अधिकृत सर्विस सेंटर

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| दक्षिण | तमिलनाडू | चेन्नई | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | न्यू नं.3, ओल्ड नं.1–A, श्रीपुरम 2nd लेन, रॉयलपीठ, चेन्नई–600014 | दिनेश कुमार | 044–42632371 |
| | तमिलनाडू | चेन्नई | जी सी सर्विसेज | ओल्ड नं. 12, न्यू नं. 37,1st फ्लोर, सत्ताना नैचेन स्ट्रेट, नेहरू टिम्बर मार्केट, चूलाई, चेन्नई–600112 | नवल आर | (044) 26690084/ 42822868 |
| | तमिलनाडू | कोयम्बतूर | वी. के. इंजीनियरिंग | 108–A/92, वेस्ट पोन्नुरंगम रोड, ग्राउंड फ्लोर( टेलीफोन एक्सचेंज के पास) आर. एस. पुरम, कोयम्बतूर–641002 | सेल्वादुरै | (0422) 2541172 |
| | पॉन्डिचेरी | पॉन्डिचेरी | बेस्ट्रॉनिक्स | 49, सेंट टेरेसा स्ट्रीट, पॉन्डिचेरी–605001 | बी जयाशंकर | (0) 9443728020 |
| | आन्ध्र प्रदेश | हैदराबाद | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | फ्लैट नं. 205, करन सेंटर, IBP पैट्रोल पंप और करण होटल के पास, पार्क लेन, एस. डी. रोड, पैराडाइज सर्कल के पास, सिकन्दराबाद–500003 | कुमारराजन | (040) 64591168 |
| | आन्ध्र प्रदेश | विजयवाड़ा | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | डोर नं. 25–10–10–A जी. एस. राजू रोड, गांधी नगर, जिमखाना रोड, विजयवाड़ा–520003 | रहमतुल्लाह गोज खान | (0866) 6591168 |
| | कर्नाटक | बेंगलूरु | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | नं. 126, 1st फ्लोर, 8जी मेन जे.पी. नगर, 3rd फेस, बैंगलूरु–560078 | रमेश कुमार | (080) 41209331 |
| | कर्नाटक | बेंगलूरु | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | फर्स्ट फ्लोर, खान बिल्डिंग, 7 & 8 जी क्रॉस, जक्कासन्द्रा एक्स्टेंशन, बैंगलूरु–560032 | सुरुलिवेल | (080) 25520424 |
| | कर्नाटक | मंगलोर | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | 1st फ्लोर, क्वाड्रा कंपाउंड, बेजै, कपिकड़ॅ, कवूर रोड, मंगलोर–575004 | दिवाकर शेट्टी | (0824) 2213699 |
| | कर्नाटक | मैसूर | जीव्स कंज्यूमर सर्विसेज प्रा.लि. | नं. 1095, 1st फ्लोर, C & D ब्लॉक, लैथाड्री रोड, कुवेम्पुनगर, मैसूर–570023 | वेंकटेश एस. कुलकर्णी | (0821) 4191094 |

# WARRANTY CARD

 Distributed by Jarden Consumer Solutions of India Private Limited, Unit B-204, Universal Business Park, Off Saki Vihar Road, Chandivali Farm Road, Andheri (E) Mumbai 400 072, India. 2 Year Limited Warranty – see inside for details. Sunbeam Products, Inc. and Jarden Consumer Solutions of India Private Limited are subsidiaries of Jarden Corporation (NYSE: JAH).

1-800-102-6300

 जार्डन इंडिया प्राइवेट लिमिटेड कंज्यूमर सॉल्यूशंस ऑफ इंडिया प्राइवेट लिमिटेड, यूनिट B–204, यूनिवर्सल बिजनेस पार्क, ऑफ साकी विहार रोड, चाँदीवली फार्म रोड, अंधेरी (ई) मुंबई 400 072, भारत द्वारा वितरित. 2 वर्ष लिमिटेड वारंटी – विवरण के लिए अंदर देखें.सनबीम प्रोडक्ट इंक, और जार्डन कंज्यूमर सॉल्यूशंस ऑफ इंडिया प्राइवेट लिमिटेड, जार्डन कॉर्पोरेशन (NYSE: JAH) की सहायक कंपनियाँ हैं.

1-800-102-6300

Model No. : ____________________
मॉडल नं.

Date of Purchase : ____________________
खरीदने की तारीख

Dealer's Stamp : ____________________
डीलर की मुहर

Printed in PRC
चीन में मुद्रित

TSSTTVXXLL-049_13EHM1
P.N. 9100210000279
GCDS-HOL28543-ZZ